साहब तो विना कहे चले गये। वकील साहबने कहा कि—साहुकार तो भेट रखकर अपने घर चले गये, जिससे उनका इस भेट पर स्वत्व कुछ नहीं। राजा साहब भी भेटको स्वीकार करके चले गये। तूं राजा साहबका सेवा करनेवाला खिदमदगार है। तेरी सेवाके बदलेमें इस भेटके ऊपर तेरा ही हक है। तू इसको उठा कर अपने घरको ले जा सक्ता है, ऐसा कानून कहता है। उस मुजब वकील साहबकी सलाह सुन कर वह खिदमदगार भेटकी सब थालि उठा कर अपने घर ले चला। रास्तेमें जाते पहेरेवालोंने उसको पकड़ लिया, और न्यायाधीश के पास भेज दिया। न्यायाधीशने उसको पूछा कि—यह राजा साहबको दी हुई भेट राजा साहबको विना पूछे उनके विना हुकुमसे कैसे ले जा सक्ता है? खिदमदगारने कहा—मेरेको यह भेट ले जानेके वास्ते राजा साहबने तो हुक्म नहीं दिया है, राजा साहब तो विना कुछ कहे कचहरीसे चले गये, वकील साहब वहां पर बैठे थे उनके कहनेपर मैं ले चला हूं। यदि कहो तो वकील साहबको यहां लेके आता हूं। न्याया धीशने कहा अच्छा ले आओ उसपर खिदमतगार वकीलको ले आया। न्यायाधीशने वकीलको पूछा—इस खिदमतगारको राजाकी भेट अपने घर ले जानेके वास्ते तुमने कैसी सलाह दी? वकीलने कहा कि—भेट रख जानेवाले रखकर चले गये और राजा साहबने भेट स्वीकार ली और अपनी कचहरीमेंसे निकल गये। जिससे उनका विसर्जन हो चुका। खिद मदगार राजाकी सेवा करनेवाला है उसका ही उस भेट पर स्वामित्व रहा यह बात कानूनसे सिद्ध होती है तो फिर खिदमदगारको ले जानेमें क्या हर्ज है?

न्यायाधीशने कहा—राजाकी चीज राजाके हुक्म विना खिदमदगार लेसक्ता है ऐसा कानून बताते हो तो तुम्हारी भी कोई चीज तुमको विना पूछे तुम्हारा कोई नौकर घर ले जायगा तो तुम चुप बैठोगे? वकीलने

उत्तर दिया—मैं चुप कैसा बैठूंगा ? मैं उसी वख्त उसको जेलखानेमें भेज दूंगा।

न्यायाधीशने कहा—राजाकी चीज भी राजाके हुक्म बिना कोई ले जायगा तो उसको बडी भारी सजा होनी चाहिये। ऐसा सुनकर वकील साहब बोले। खिदमतगार पर भारी आई हुई भेटसे राजी रहता है और अपनी नौकरीके बदलेमें राजा साहबसे तनखा नहीं मांगता है इससे राजा साहबका दस बीस रुपया माहवारीका फायदा हुवा सो राजासाहब भी ऐसा करनेसे राजी होंगे इस बातका भी आपको विचार करना चाहिये।

इस पर न्यायाधीश बोले—हां ठीक है। लेकिन भेट देनेवाले साहुकारकी इच्छा भेट देनेमें क्या थी सो उसको पूछेंगे ऐसा कहकर साहुकारको वहां बुला लिया और उसको पूछा कि—तुमने राजासाहबको जो भेट दी है उसका भोग खुद राजा साहबको लेना चाहिये ऐसा आप चाहते हैं अथवा राजा साहबकी सेवा करनेवाला उसको ले जायगा तो चलेगा ?

साहुकारने जवाब दिया कि—मैंने बडा भारी खर्च करके मिठाइयां बनाई हैं और दूरदूरसे फलफलावल मंगाये हैं, सो खुद राजा साहबके भोगमें आना चाहिये ऐसी मेरी खास इच्छा है—नौकरके वास्ते इतना परिश्रम मैंने नहीं उठाया है। इतना सुनकर न्यायाधीशने साहुकारको लौटा दिया और वह भेटकी थालियां राजा साहबकी भोजनशालामें भेज दीं।

इस कथाका सारांश इतना है कि—राजाके हुकम बिगर कोई भी नौकर राजाको दिई हुई भेट अपने घर ले जा सक्ता नहीं और भेट देनेवाला उस भेटका भोग राजाको ही लेना चाहिये ऐसा चाहता है। नौकरोंको देना नहीं चाहता है।

अब भगवानको चढाया हुवा द्रव्य भगवान तो खाते नहीं तो भगवानको उस द्रव्यको भोगना चाहिये यह चढानेवालेकी इच्छा कैसे

पूरी हो सक्ती है ? ऐसा प्रश्न यहां खडा होता है। उसका समाधान 'जैन सिद्धान्त' सन् १९२० प्रथम अंक 'मूर्ति पूजा' शिरो लेख पत्र १९में पंडित बनसीधरजी ने भावार्थ दिया है उससे होता है। उसमें पंडितजी कहते हैं—"प्रथम अक्षतादिरूप द्रव्यको जो देखना है उसका यह तात्पर्य है कि ये अक्षतादि द्रव्य हैं। बादमें, अक्षतादि शब्दोंका जो क्षयाभाव विशिष्ट ऐसा अर्थ होता है उस अर्थको केवल विशेषण रूपसे ग्रहण करता हुवा पूजक, उन विशेषणोंका आधार जो अर्हत भगवान उसे विशेष्यरूपसे देखता हुवा विशेषण विशेष्यका संबंध हुवा मानता है। अर्थात ऐसा मानता है कि जो अक्षतादि पदोंका अर्थ है वही अर्हत भगवानका स्वरूप है। इस प्रकार व्यवहारनयकी भावनासे भेद करता हुवा विशिष्टपनेका अनुभव उसे अर्हन्तमें होता है। बादमें जिस प्रकार भेदरूप रत्नत्रयके स्वरूपसे अभेदरूप ठहराया जाता है उसी प्रकार, वह होता तेजपुंजरूप अग्निपिंडमें अक्षतादि क्षेपण करता हुवा उस अग्नि पुंजको अर्हतकी भावनासे भाने लगता है।"

इस परसे सिद्ध होता है कि अग्निकुण्डमें डाला हुवा द्रव्य भगवानकूं पहोंच जाता है। ऐसी पूजन करनेवालेकी भावना हो जाती है।

इस पर पंडितजी कहेंगे यह तो हमने हवनकर्मका भावार्थ दिया है पूजन कर्म अलग है और वह हवनसे पहले होता है। इसका जबाब ऐसा है। महापुराणके ३९।४०।४१ पर्वोंमें जहांपर ईज्या वार्ता व दत्ति व इत्यादि षट् कर्मोंका वर्णन विस्तारसे किया है वहांपर ईज्या, महेज्या, पूजा इत्यादि जो शब्द हैं सो पूजन वाचक ही हैं हवन शब्द ही नहीं है। ऐसा—"अस्मिन्नग्नित्रये पूजां" "नित्येज्या यस्य सद्मनि" "तेष्वर्हदीज्याशेषांशैः" इत्यादि वाक्योंसे अग्निकुण्डोंमें पूजन करना ऐसा तो शब्द मिलता है लेकिन 'हवन' शब्द मिलता नहीं है।

मूर्तिपूजा शीर्षक लेखमें पंडितजीने महापुराणके २९ श्लोक दिये हैं। जिसमें 'हवन' शब्द नहीं है तो भी वादी संतोषार्थ अग्निकुण्डोंमें हवन भी किया जाता है ऐसा मानलें तो भी कुण्डको निर्माल्यकूट यह नाम दिया हुवा इस लेखके पत्र ८ में पंडितजी कबूल करते हैं। यदि उसको निर्माल्य कूट कहोगे और उसका विशेषण—'निर्माल्यवाहिनः' ऐसा पद्मपुराणमें दिया हुवा आप कबूल करते हैं, तो उसमें निर्माल्य द्रव्य डालना ही पडेगा। निर्माल्य द्रव्य डाले विगर उसको 'निर्माल्यकूट' यह नाम और 'निर्माल्य वाहिनः' यह विशेषण कैसे प्राप्त हो सकेगा ?

हवन क्रियामें पंडितजीके अभिप्रायसे निर्माल्य कुछ भी डाला जाता नहीं, और पूजनका निर्माल्य द्रव्य देवसेवा करनेवाला अपने घर ले जायगा तो फिर निर्माल्यकूटमें कौनसा निर्माल्य-द्रव्य डाला जायगा ?

इस शंकाका पण्डितजीके लेखमें कहीं पर भी उत्तर नहीं है। यदि निर्माल्य कूटमें हवन क्रियासे निर्माल्य द्रव्य डाला जाता नहीं है तो पूजन क्रियाका निर्माल्य-द्रव्य अवश्य डालना ही पडेगा।

इस पर पण्डितजीका तर्क ऐसा है कि यदि अग्निकुण्डोंमें पूजन कर दिया तो निर्माल्य बचता ही नहीं और उसको कोई ग्रहण कर सकता ही नहीं तो फिर उसके ग्रहण करनेवालोंको इतना पाप आचार्योंको बतानेकी जरूरत नहीं थी यह तर्क एकदृष्टिसे योग्य दीखता है। लेकिन थोडा विचार करनेसे उसका जवाब मिल सकता है।

कई लोग ऐसा विचार करते हैं कि हजारों रुपयोंके निर्माल्य-द्रव्यसे सैकडों आदमियोंकी आजीविका होनेवाली थी उसको अग्निमें भस्मकर देते हैं यह अर्थशास्त्रके नियमानुसार दुनियांका बडा भारी नुकसान करते हैं। शास्त्रमें लिखनेवालेकी नयविवक्षा कुछ और होगी। अपन तो इस द्रव्यको जलायगे नहीं किसीको देदेंगे और उसके बदलेमें मंदिरकी सेवा करालेंगे, जिसमें अपना खर्चा बचेगा।

ऐसे हेतुवाले अभी बहुतसे आदमी हैं वैसे पहिले भी होंगे इसका नमूना देखना हो तो अभिषेकके समय नजर पडता है। उपाध्याय–पूजारी लोग जब प्रतिमाका अभिषेक करते हैं उस वख्त दूध, दही प्रतिमाके मस्तकके ऊपर डाल कर तजवीजसे अलग पात्रमें निकाल लेते हैं। और जब शर्करा अभिषेक करते हैं उस वख्त शर्कराको मस्तक पर नहीं डालते हैं। प्रतिमाके मुखसे अलग रिकावीमेंसे दूसरी एक रिकावीमें गिराते हैं जिससे वह साबित उनको मिलती है। यदि मस्तक ऊपर डालेंगे तो वह शर्करा जलमें मिल जायगी उनके हाथ कुछ नहीं आयगा। यह उनका लोभ कषाय सब कोई जानते हैं। सो ऐसे लोभ कषायी अर्थशास्त्री जैसे अभी हैं वैसे पहिले भी थे। वे अग्निमें न डाल कर घर ले जाते थे उनको पापसे बचानेके लिये निर्माल्य–द्रव्य ग्रहण करनेका पाप आचार्योंको लिखना पडा।

अग्निकुण्डमें पूजन करते समय जब तक अपने रिकावीमें द्रव्य है और जब तक 'अर्घ्यं निर्वपामि' ऐसा नहीं कहा गया तब तक वह निर्माल्य नहीं है। 'अर्घ्यं निर्वपामि' इतना कह दिये बाद वह निर्माल्य हो चुका और 'इति स्वाहा' ऐसा कह कर निर्माल्यकूटमे डाल दिया। पूजन विधि समाप्त हो चुकी। कदाचित् कोई ऐसा अग्निकुण्डमें पूजन न करके चौकी पर या टेबल पर करेगा तो वह निर्माल्य–द्रव्य हवन क्रिया करके निर्माल्य कूटमें तो डालना ही पडेगा।

यदि देवसेवा करनेवाले उसको ले जावेंगे तो निर्माल्यकूटमें अब क्या डालेंगे ? और उसका सार्थक नाम निर्माल्यकूट कैसा रख सकोगे ?

पत्र ३ मे पंडितजी लिखते हैं "जिस प्रकार सभीके लिये सर्प सर्प हो सकता है, परन्तु गरुडके लिये वह सर्प नहीं हो सकता है वैसे औरोंके लिये निर्माल्यका दोष लगता है लेकिन नियोगीके ( देवसेवा करनेवालेके) लिये वह निर्माल्य ग्रहणमें दोष नहीं है"। यहां सर्प और

गरुडका दृष्टांत भी प्रतिकूल है। सर्पका पूंछ गरुड अपने चोंचमें पकडकर उसको आकाशमें लेजाता है वहां उसको खूब घुमाकर ऊंचेसे जमीन -पर पटक देता है जिससे सर्प मर-जाता है। इस वजेसे सर्पको गरुड मार डालता है यह बात सत्य है। लेकिन गरुड नीचे जमीनपर बैठा हो, और उसकी नजर चुराके यदि सर्प उसके पांवको काट ले तो गरुड मर जाता है। ऐसा जानवरोंकी दवा करनेवाले व्हिटरेनरी सर्जन कहते हैं जैसा गरुड सर्पको मार डालता है वैसा मोर भी सर्पके शिरपर चांच मार कर उसको मार डालता है और बिल्ली भी उसको मार डालती है। लेकिन मोर या बिल्लीको सर्पने डश किया तो वे भी मर जाते हैं। सो इस गरुडके दृष्टांतसे पंडितजीने निर्माल्य ग्रहण करनेवाले पुजारी उपाध्यायको निर्माल्यके पापसे बचानेको सिद्ध करना चाहा सो सिद्ध हो नहीं पाया। यदि भगवान्की सेवा करनेवाला निर्माल्य ग्रहणके पापसे बचता है तो इतर हिंसा, चोरी, झूठ, व्यभिचार इत्यादि पापोंसे भी बचना चाहिए ! !

पण्डितजी इस लेखके पत्र ४ में लिखते हैं—“ भोजनके बाद उस भोजनकी जो विष्ठा बनती है उस विष्ठाके ऊपर विष्ठा करनेवालेका स्वामित्व नष्ट होकर म्यूनिसिपालिटियोंका स्वामित्व स्थापन हो जाता है। ”

लेकिन वास्तवमें ऐसा नहीं है। यदि विष्ठाका मालिक अपनी विष्ठा उठा करके अपने खेतमें डाल दे तो उसको म्यूनिसिपालिटी हरकत नहीं कर सकती। विष्ठाके मालिकको अपनी विष्ठा उठा ले जानेके वास्ते म्यूनिसिपालटीको अर्जी देनी पडती है और म्यूनिसिपालिटीको इस कामके वास्ते साढेचार रुपये दरसाल देने पडते हैं तब म्युनिसिपालिटी विष्ठा उठाती है। अस्पतालमेंके आदमियोंकी विष्ठा वहांकी भट्टीमें जला देते हैं ऐसा दादरकी मिलिटरी अस्पतालमें देखनेमें आया। सोलापुरमें मिलवालोंके दोसौ पायखानेकी विष्ठा -म्यूनिसिपालिटी

उठाती नहीं। उसको मिलवाले आप वेच देते हैं। म्यूनिसिपालिटी उस पर अपना कुछ हक्क बताती नहीं। और कोई गवर्नमेंटको बीचमें पडनेकी जरूरत पडती नहीं। अब आगे होनेवाले इलेक्शनमें पंडितजी यदि म्यूनिसिपालिटीमें मेंबर चुने जायेंगे तो म्यूनिसिपालिटीका शहरके विष्ठाके ऊपर कितना हक्क है सो उनको बराबर मालूम हो जायगा। यदि विष्ठके ऊपर म्यूनिसिपालिटीका स्वामित्व नहीं है ऐसा पण्डितजीके जाननेमें आवेगा तो निर्माल्य द्रव्यके ऊपर उपाध्याय पूजारीका कुछ स्वामित्व नहीं है ऐसा उनकी समझमें आजायगा।

पण्डितजीने पत्र १३में पुरुषार्थसिद्ध्युपायका एक श्लोक दिया वह इस मुजब है—

निश्चयमबुध्यमानो यो निश्चयतस्तमेव संश्रयते।
नाशयति करणचरणं स बहिः करणालसो बालः॥ ५०॥

अर्थात्—जो जीव निश्चय नयके स्वरूपको न जानकर व्यवहाररूप बाह्य परिग्रहके त्यागको निश्चयसे मोक्षमार्ग जान अंगीकार करता है, वह मूर्ख शुद्धोपयोगरूप आत्माकी दयाको नष्ट करता है।

यह श्लोक पुरुषार्थसिद्ध्युपायमें अहिंसाके विषयका है। इसका संबंध निर्माल्यके विषयसे कुछ भी नहीं है। कदाचित निर्माल्य ग्रहण करनेवालेके हाथसे भगवान्‌का पूजा प्रक्षाल नहीं कराना चाहिये ऐसा कहनेवाले ऐ० पन्नालाल महाराज, क्षुल्लक मुन्नालाल महाराज, ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी, पं० श्रीलालजी, पं० गुलजारीलालजी इत्यादि मूर्ख हैं ऐसा बतलानेके लिये यह श्लोक दिया हो तो मालूम नही लेकिन इस श्लोकके ऊपर पण्डितजीने ही यह श्लोक देनेका सबब दिया है सो ऐसा है—"इस प्रकार धर्माश्रित आजीविका करे वह पापी इत्यादि अभिप्रायके उपदेशोंको ठसा ठसाकर धर्मके व्यवहारका अज्ञ मनुष्योंने कण्ठगत प्राण कर दिया। हमारा यह कहना नहीं है कि—ये सिद्धांत असत्य है"

इसमें पंडितजी कबूल करते हैं कि–' ये सिद्धान्त सत्य हैं ' तो फिर उन सिद्धान्तोंका उपदेश करने वालोंको मूर्ख कहना यह बडी भारी भूल है। धर्माश्रित आजीविका करना निंद्य है ऐसा पंडितजीके गुरुजी पं० गोपालदासजी और उनके गुरुजी पं० बलदेवदासजी कहते थे। प्रतिष्ठापाठमें लिखा है–

नैव पाखंडि पुत्रो वा देव द्रव्योपजीविक।
+ + + एवं समासतः प्रोक्तं प्रतिष्ठाचार्यलक्षणं॥

अर्थात्–देवद्रव्यसे आजीविका करनेवाला प्रतिष्ठाचार्य न होना चाहिये।

इस ही श्लोकके नीचे पण्डितजीने एक श्लोक दिया सो इस मुजब है–

उच्चावचजनप्रायः समयोऽयं जिनेशिनाम।
नैकस्मिन् पुरुषे तिष्ठेदेकस्तम्भ इवालयः॥

अर्थ–ऊंचे नीचे सभी प्रकारके मनुष्य मिलनेसे जिनेश भगवानका यह शासन जीवित अवस्थामें मौजूद हो। ऊंचेसे ऊंचे सर्वथा निर्दोष किसी एकाध मनुष्यको ही यदि जैन धर्मी मानाजाय तो क्या जैन शासनकी जीवित दशा ठहर सकती है? क्या किसी मकानकी रचना या स्थिति एक ही खंभ या दीवारपर हो सक्ती है?

यह श्लोक आशाधरका है ऐसा पण्डितजी लिखते हैं लेकिन सागारधर्मामृत देखनेसे यह श्लोक आशाधरका नहीं है लेकिन आशाधरका एक श्लोक—

" विन्यस्यैदं युगीनेषु प्रतिमासु जिनानिव॥
भक्त्यापूर्वमुनीनर्चेत् कुतः श्रेयोति चार्चिनाम्॥ ६४॥

" अर्थात्–जैसे रत्न पाषाणकी मूर्ति करके उसको ऋषभ, अजित इत्यादि नाम देकर उसकी स्थापना करके पूजा करते हैं उस ही प्रकार

इस पंचम कालके मुनियोंमें पूर्वकालके मुनियोंकी कल्पना करके भक्तिसे उनका सत्कार करना चाहिये। कारण बहुत चिकित्सा करनेसे क्या फायदा है ? "

इस श्लोकके नीचे सोम देवसूरीके श्लोक नोटमें दिये हैं उसमेंका यह एक है। इसका संबंध निर्माल्य विनियोगके विषयसे कुछ भी नहीं है।

इसका जो असली अभिप्राय है कि—जैन धर्ममें उच्च चारित्रके और नीचे चारित्रके आदमी होना चाहिये सो सभीको मान्य है, कई पाक्षिक हैं, कई दर्शनिक है; कई दूसरी प्रतिमाधारी, कई तीसरी, चौथी, पांचमी, छठी, सातवीं ऐसे ग्यारहवीं प्रतिमातक श्रावक, और छट्टे गुण स्थान, सप्तम गुणस्थानके मुनि भी पाये जाते हैं ऐसे सभी किसमके मनुष्य देखनेमें आते हैं उनको उनकी योग्यतानुसार सभी मानते है। लेकिन पं० बनसीधरजी और पं० वल्लाप्पा अनंत उपाध्याय आदिका यह श्लोक बतलानेका आशय ऐसा है कि—ऊंचे मालमें हलका माल सामिल हो जाना चाहिये। वस्त्रधारी भट्टारकोंको पंचम कालके मुनि मानकर उनकी मुनिके माफक नवधा भक्तिपूर्वक पाद-पूजा सत्कार होना चाहिये। यह बात जैन सिद्धान्तके तारतम्यताके विरुद्ध है। यदि वे वस्त्रधारी अपनेको मुनि अथवा भट्टारक न कहला कर श्रावकके दर्जेमें अपने पद-वीके अनुकूल माननेको कहेंगे तो चल सक्ता है। वह अपने चारित्रके माफक नाम धारण करके वर्तेंगे तो उनका कोई तिरस्कार नहीं करेगा। यदि पंडितजी इस सोमदेवसूरिके श्लोकका अभिप्राय ऐसा निकालेंगे कि ऊंचे नीचे सभीको समान मानना चाहिये तो " टके सेर भाजी टके सेर खाजा " ऐसा हो जायगा। सो यह बात सोमदेवसूरिको भी पसंद नहीं है। वे आगेके अपने श्लोकमें कहते हैं—

सत्कारादि विधावेषां दर्शनं दूषितं भवेत्।
यथा विशुद्धमप्यम्बु विषभाजनसंगमात् ॥ ३ ॥

अर्थात्—इनका सत्कार अंगीकृत करनेसे उनका सम्यक्त्व विषपात्रमें रखे हुये जल माफक दूषित होगा।

पंडितजी कहते हैं—" निर्माल्य ग्रहणका इतना बडा दोष है यह प्रश्न जो समाजमें जोरके साथ फैलाया जा रहा है, उसका कारण कहीं तो अज्ञान है और कहीं कषाय है। कषायमें तो लोभ मुख्य है और अज्ञान शास्त्रोंके अर्थका न समझना है। "

अब लोभ कषाय निर्माल्य द्रव्य त्याग करनेमें होगा या ग्रहण करनेमें होगा, इसका उत्तर कोई भी यही देगा कि—ग्रहण करनेमें लोभ कषाय है न कि त्यागनेमें।

अब दूसरा कारण अज्ञान शास्त्रके अर्थका न समझना है, ऐसा बताते हैं तो अब—" प्रमादाद्देवतादत्त नैवेद्यग्रहणं तथा। " इसका अर्थ देवताओंको अर्पण किया हुवा नैवेद्य लोभ कषायसे ग्रहण करना यह अर्थ सीधा है। पंडितजीने भी तत्वार्थसारका जो अर्थ लिखा है वहांपर इस मुजब अर्थ लिखा है—

" नैवेद्य देवको समर्पण करदेनेपर फिर वह लोभवश होकर उठा लेना " ऐसा किया है। और निर्माल्य विनियोग लेखमें इस मुजब अर्थ किया है कि "प्रमादाचरण पूर्वक दूसरेको विघ्न उपस्थित हो ऐसी तरहसे देवता दत्त नैवेद्यादिका ग्रहण करे तो अंतरायका कारण हो" इसमें "दूसरेको विघ्न उपस्थित हो ऐसी तरहसे" इतने शब्द श्लोकमेंसे किस शब्दसे निकाले सो मालूम नहीं। उन्हीके तत्वार्थसार ग्रंथके अर्थमें ये शब्द नहीं हैं लेकिन इस लेखमें पंडितजीने डाल दिये और लिखते हैं। तत्वार्थसारमें स्पष्ट करके खास बताया है।

वैसा ही-"देवता निवेद्या निवेद्यग्रहणम्" इसका अर्थ देवताको निवेदित किया हुवा और निवेदित न किया हुवा ऐसा दो प्रकारका द्रव्य ग्रहण करनेसे दूसरेके दान लाभ भोगोपभोग वीर्यमें विघ्न उपस्थित होता है।

इस लिये उस द्रव्यको लेनेवाला अंतराय कर्म बांधता है। " ऐसे इस लेखमें पंडितजी अर्थ करते हैं। और इस ही वार्तिकका, तत्वार्थसारका अर्थ लिखते समय नोटमें अर्थ इस मुजब लिखते हैं कि–"राजवार्तिकमें अर्पित अनर्पित दोनोंको लेनेवाला अंतराय कर्मका भागी लिखा है।" इस अर्थमें और लेखके अर्थमें बडीभारी तफावत है।

देखिये "दूसरेको विघ्न उपस्थित हो ऐसी तरहसे" ये शब्द इस अर्थमें नही हैं।

पडित भूधरदासजीने अपने चर्चा समाधान ग्रंथमें तत्वार्थसारके श्लोकका और राजवार्तिकके वार्तिकका अर्थ पृ० ९७में दिया है सो इस मुजब है। "निर्माल्यके दो भेद हैं। एक देव द्रव्य, दूजा देवधन। जो नेवज आदि वस्तु देवता निमित्त निवेदन करिये, समर्पण करिये, चढाइये, तिसे निर्माल्य द्रव्य कहिये है। अर पूजा चैत्यालयादिका द्रव्य होई तिसे देवधन कहिये। तिनमें जो देवचढी वस्तु खाई तिसे अंतराय कर्मका बंध होई। अर जो देव धनको अंगीकार करें सो नरक जाइ।"

अर पं० जयचंद्रजी अपने सर्वार्थसिद्धि वचनिकामें लिखते हैं कि– "निर्माल्य द्रव्य लेना इससे अंतराय कर्मके आस्त्रव होते हैं।"

अर पं० सदासुखजी अपने अर्थ प्रकाशिका पृ० २९२में लिखते हैं–देवताको चढी वस्तुके ग्रहण करनेसे अंतराय कर्मके आस्त्रव होते हैं।" फिर आगे पत्र २९३में लिखते हैं–" यहां कोई ऐसी आशंका करै–जो कोई पुरुष अभक्ष्य भक्षण करे ताको वर्जन करे, तो ताके अंतराय कर्मका आस्त्रव कैसे नहीं कहा ? ताका समाधान–जो कोई अभक्ष्य भक्षण करता देख ऐसा विचार करैं जो अभक्ष्य भक्षणतै नरक जायगा। अर हिंसातैं महान पापका बन्ध होगा। किसी तरह याके यातना नहीं होइ ऐसी करुणा भावना करि वर्जन करैं ताके तो अंतराय कर्मका बन्ध नहीं होय। अर जाका केवल भोग बिगाडनेका अभिप्रायतै ही वर्जन करैं ताकै अंतरायका आस्त्रव होयगा।"

इस मुजब पं० भूधरदासजी, पं० जयचंदजी, पं० सदासुखजी ऐसे तीनों पंडितोंने जो अर्थ दिया है उसमें किसीमें भी—दूसरेके दान लाभ भोगोपभोग वीर्यमें विघ्न उपस्थित होता है इस लिये" और "दूसरेको विघ्न उपस्थित हो ऐसी तरहसे" ये शब्द डाले नहीं। पं० वंसीधरजीने भी तत्वार्थसार ग्रंथका अर्थ जो दो वर्ष पहिले लिखा है उसमें भी ये शब्द दीखते नहीं हैं। फक्त इस निर्माल्य विनियोग नामके लेखमें ही ये शब्द लगा दिये हैं सो क्या पं० भूधरदासजी, पं० जयचंदजी और पं० सदासुखजीका अज्ञान है? और उनको शास्त्रोंका अर्थ समझनेमें नहीं आया ऐसा पं० वन्सीधरजी कहते हैं? खुद पं० बन्सीधरजीने दो वर्ष पहिले तत्वार्थसारका जो अर्थ लिखा उस वक्त शास्त्रका अर्थज्ञान उनके समझनेमें नहीं आया और अब आया ऐसा पंडितजी कबूल करेंगे?

यदि उपर्युक्त चारों पंडितोंका लिखा हुवा अर्थ बराबर है तो उस अर्थके अनुसार ऐलक पन्नालाल महाराज, क्षुल्लक पन्नालाल महाराज, पं० श्रीलालजी अलीगढवाले, पं० सेठ मेवारामजी खुर्जावाले, ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी इत्यादि कहते हैं—कि निर्माल्य द्रव्य पुजारी—उपाध्यायको देकर उसके बदलेमें उनके हाथसे भगवान्की पूजा कराना पाप है ऐसा कहते है सो शास्त्रका अर्थ समझे नहीं है ऐसा पंडितजी कहते हैं? अथवा लोभ कपायके वश हो कर ऐसा कहते हैं ऐसा पंडितजी कहेंगे? लोभ कपाय तो निर्माल्य द्रव्य ग्रहण करनेमें है अथवा किसीको देकर बदलेमें मंदिरका काम लेनेमें निर्माल्यका त्याग करनेमें अथवा निर्माल्य कूटमें डाल कर भस्म करनेमें नहीं है?

यदि पं० बन्सीधरजी दो वर्ष पहिले निर्माल्य द्रव्य ग्रहण करनेमें पाप है ऐसा लिख चुके और आज देवसेवा करनेवाले ग्रहण करें तो उनको पाप नहीं ऐसा लिखते हैं। सो कदाचित् लोभ कपायके उत्पन्न

होनेसे ही लिखते होंगे। ऐसा अनुमान हो सकता है। क्योंकि शास्त्रोंका अर्थ जब आदमी लोभके वश होता है तब पलट देता है। पंडित वंसीधरजी श्लोकका और वार्तिकका अर्थ समझनेमें अज्ञानी हैं ऐसा हो नहीं सकता। क्योंकि उन्होंने न्यायतीर्थकी परीक्षा दी है। जैसे वसुराजाको "अज" शब्दका अर्थ पुराना धान ऐसा बराबर मालूम था तो भी पर्वतके माके शिफारस वास्ते वसुराजाने अज शब्दका अर्थ बकरा होता है ऐसा पलटा दिया तो शास्त्रोंका अर्थ कषायके वश होनेसे बड़े बडे विद्वान् लोग भी पलटा देते हैं।

पंडितजी पत्र ६में लिखते हैं कि—"जब ग्रंथोंमें भक्षणके निषेधका कोई एक शब्द भी कहींपर न मिला तब सचित्त त्याग प्रतिमाके विषयमें कार्तिकेयानुप्रेक्षामेंके एक भक्षण निषेध करनेवाले श्लोकको निर्माल्य भक्षणके निषेध करनेमें जोडकर उसके भक्षणके निषेधको पुष्ट कर दिया।"

ठीक लेकिन—"प्रमादाद्देवतादत्तनैवेद्य ग्रहणं तथा" इसमें जो 'ग्रहण' शब्द पडा है उसका अर्थ यहां 'भक्षण' होता ही नहीं क्या? उदाहरणार्थ तत्वार्थसारके अर्थमें पत्र २१६में पंडितजीने नोट दिया है कि "देवताको अर्पण कर दी गई खानेकी चीजको प्रमादवश होकर ग्रहण करनेवाला अंतराय कर्म बांधता है।" इसमें खानेकी चीज ग्रहण करना सो भक्षणके वास्ते ही है। और भी त्रैवर्णिकाचार पृ० २९६में—"पूग-ताम्बूल पर्णानि गृण्हीयान्मुखशुद्धये। अर्थ—नंतर मुखाच्या शुद्धी करितां ताम्बूल भक्षण करावें" इस प्रकार पं० कल्लाप्पा निटवे 'ग्रहण' शब्दका अर्थ भक्षण करना लिखते हैं और पृ० २२६में लिखते हैं।

"देवार्चकश्च निर्माल्यभोक्ता जीव विनाशकः। ×
××× इत्यादि दुष्टसंसर्ग सन्त्यजेत्पंक्ति भोजने॥

अर्थात्—देवपूजा करके उदर निर्वाह करणहारा और निर्माल्य भक्षण करणहारा ये पंक्ति भोजनकूं अयोग्य है। पं० भूधरदासजी लिखते हैं "देव चढी वस्तु खाई तिसे अन्तराय कर्मका बंध होई इस प्रकार

निर्माल्य भक्षणके निषेधका प्रमाण कई ग्रंथोंमें मिलता है तो फिर ग्रहणका अर्थ भक्षण समझके कृत कारितका समान पाप बतलानेमें स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षाकी सचित्तत्याग विषयकी गाथा प्रमाणमें देनेसे क्या बिगडा सो मालूम नहीं होता।

अब 'पूजा' शब्दका अर्थ अग्निकी पूजा ऐसा पंडितजी करते हैं सो कैसा होता है।

अस्मिन्नग्नित्रये पूजां मंत्रैः कुर्वन् द्विजोत्तमः।
आहिताग्निरिति ज्ञेयो नित्येज्या यस्य सद्मनि ॥८५॥पर्व ४०॥

"अर्थात्–जो इन तीनों प्रकारकी अग्नियोंमें इन मंत्रोंसे पूजा करता है वह उत्तम द्विज वा ब्राह्मण कहलाता है और जिसके घर ऐसी पूजा नित्य होती है उसे आहिताग्नि अथवा अग्निहोत्री समझना चाहिये।"

इस प्रकार पंडित लालारामजी उपर्युक्त श्लोकका अर्थ लिखते हैं। और पं० कल्लाप्पा निटवे भी इस श्लोकका अर्थ–"या अग्नित्रयाचे ठिकाणीं पीठिका मंत्रांनीं पूजा करणारा ब्राह्मण श्रेष्ठ होय। ज्याच्या घरीं ही पूजा नित्य चालते तो आहिताग्नि समजावा।"

और पं० दौलतरामजी इस श्लोकका अर्थ इस मुजब लिखते हैं–"इनि विषै उत्तम द्विज मंत्रनिकरि होमरूप पूजा करता संता अग्निहोत्री कहिए नित्य है पूजा जाके घर विषै ॥८५॥"

अर पंडितजी अपने मूर्तिपूजा लेख पत्र १३में इस श्लोकका अर्थ ऐसा देते हैं। "इन तीन अग्नियोंकी पूजा जिसके घरमें सदा रहती है और जो उत्तम द्विज मंत्र पूर्वक इन तीन अग्नियोंमें पूजा करता है वह आहिताग्नि अथवा अग्निहोत्री कहाता है।"

इस प० बनसीधरजीका अर्थ ऊपरके तीन पंडितोंके अर्थोंसे मिलान करेंगे तो–'इन तीन अग्नियोंकी पूजा ये शब्द उपरले उन तीनों पंडितोंके अर्थमें नहीं हैं तो फिर पं०बनसीधरजीने यह अर्थ श्लोक किस पदसे

निकाला सो मालूम नहीं होता है। कोई भी सुरतसे अग्निका पूजन सिद्ध करनेके वास्ते यह अर्थ पल्लुका लगा दिया ऐसा अनुमान होता है।

इस श्लोकमें—'अग्नित्रये' यह शब्द है उसकी सप्तमी विभक्ति है जिसका अर्थ 'अग्नियोंमें' ऐसा अर्थ तो पंडितजीने किया है। अब उसके आगेका शब्द 'पूजां' ऐसा है वह किसकी पूजा इसका खुलासा श्लोकमें नहीं है, जिससे पंडितजीने अपने पक्षका शब्द 'अग्नियोंकी पूजा' ऐसा लिख डाला। लेकिन उस 'पूजां' शब्दके आगे 'मंत्रैः' ऐसा शब्द पड़ा है। वह शब्द करणीतृतीयाका है, सो वे मंत्र देखनेसे निश्चय होगा कि यहां पर पूजा अग्निकी है या भगवानकी है?

वे मंत्र इस मुजब हैं—

सत्यजाताय नमः। अर्हज्जाताय नमः। परमजाताय नमः। परमार्हताय नमः। सर्वज्ञाय नमः। अर्हते नमः। परमेष्ठिने नमोः नमः। इत्यादि

इस परसे यह मंत्र भगवानके नामके हैं। अग्निके नामका एक भी मंत्र नहीं है। अग्निके नामके मंत्र होते तो—

अग्नये नमः। वन्हये नमः। हव्यवाहनाय नमः स्वाहा। वैश्वानरायनमः स्वाहा।

इत्यादि मंत्र लिखते थे। लेकिन ऐसा एक भी मंत्र नही है। इस परसे यहां पर—'अग्निकी पूजा' ऐसा अर्थ हो सक्ता नहीं। और किसी पंडितने किया भी नहीं फक्त पं० बंसीधरजीने अपना पक्ष समर्थन करनेके हेतुसे ठीक दिया है।

अग्निकुण्डोंमें पूजन करनेके दूसरे प्रमाण उत्तरपुराण—पर्व ६७, पृ० ३३८

तथा तीर्थगणाधीश शेषकेवालिसद्वपुः॥
संस्कार महितागींद्र मुकुटोत्थाग्निषु त्रिषु॥ २०४॥
परमात्मपदं प्रासान्निजान् पितृ पितामहान्।
उद्दिश्य भाक्तिका पुष्पगंधाक्षतफलादिभिः॥२०५॥
आर्षोपासक वेदोक्त मंत्रोचारणपूर्वकम्।

दानादिसत्क्रियोपेता गेहाश्रमतपस्विनः ॥ २०६ ॥
नित्यमिष्ट्वेन्द्रसामानिकादिमान्यपदोदिताः ।
लौकान्तिकाश्च भूत्वामर द्विजा ध्वस्तकल्मषाः ॥२०७॥

अर्थात्–इसके सिवाय तीर्थंकर गणधर और शेष केवलियोंके उत्तम शरीरके संस्कारसे पूज्य तथा अग्निकुमार इंद्रके मुकुटसे उत्पन्न हुई तीन अग्नियां हैं। उनमें अत्यंत भक्त तथा दान आदि उत्तम उत्तम क्रियाओंको करनेवाले गृहस्थ–तपस्वी परमात्मपदको ( सिद्ध पदको ) प्राप्त हुए अपने पिता पितामह आदिको उद्देश्य कर ऋषिप्रणीत उपासकाध्ययन नामके वेदमें कहे हुए मंत्रोंको उच्चारण कर पुष्प, अक्षत, गंध, फल आदिके द्वारा जो सदा आहुति देते हैं वह दूसरा आर्षयज्ञ कहलाता है। इस यज्ञके करनेवाले लोग भी इंद्र सामानिक आदि पूज्य पद पाते हैं तथा देव ब्राह्मण ( लौकान्तिक देव ) होते हैं। और अन्तमें कर्म रूपी पापको नाशकर मुक्त होते हैं ॥ २०४–२०७ ॥

पट् प्राभृत पर श्रुतसागरकी टीकामें भाव प्राभृतमें पत्र १६१ में वसु, पर्वत, नारद इनकी कथामें लिखा है " वन्हिमुखे देवार्चनं विद्वांसो यज्ञं वदंति। " अर्थात् अग्निमुखसे देव–पूजा करनेको विद्वान् लोग यज्ञ कहते हैं।

अमरकोष संस्कृत टीका पत्र १७१ में स्वाहा शब्दका और हव्य शब्दका अर्थ लिखा है अग्निमुखेन देवेभ्यो अन्नं दीयते " अर्थात् अग्नि–मुखसे देवोंको अन्न देते हैं।

पत्र १३में पंडितजी लिखते हैं कि 'वृत्तिलोप' या 'वृत्तिच्छेद' नामका भी एक भयंकर पाप है। जहां पर निर्माल्य ग्रहणका निषेध किया है वहीं पर वार्तिककारने वृत्तिलोप करनेका भयंकर पाप वर्णन किया है। जो निर्माल्यजीवी वर्ग है उसका क्या निर्माल्य जला कर भस्मरूप कर देनेसे आजीविका संबंधी बड़ा साधन नष्ट न होगा ? जिससे कि वृत्तिलोपका पाप लगता है।

इस कोटिक्रमका विचार करते समय पहले वृत्ति किसको कहिये। और लोप अथवा छेद किसको कहिये सो देखना चाहिये।

पंडितजी पत्र १२में लिखते हैं कि "यदि दूसरा उपाध्याय उससे अच्छा न मिलता दीखा तो उस पहिलेकी तनखाह दशकी जगह बारह कर दी जाती है" इत्यादि। इस परसे उपाध्याय अपनी नौकरी मालिकके पाससे तनख्वाह अथवा निर्माल्य लेकर करते हैं, और कुछ सबब होनेसे बदले भी जाते हैं। जैसे मंदिरोंके दूसरे नौकर बदले जाते हैं। कोई भी नौकर एक मालिकसे रुखसत पाया तो दूसरे मालिकके पास नौकरी करता है। और तनख्वाह पाता है। उसके बदलेमें पहला मालिक अपने यहां दूसरा नौकर रख लेता है। कदाचित् नौकरी नहीं मिली अथवा करनेकी इच्छा न हुई तो स्वतंत्र धंदा करके अपनी आजीविका करता है [ जैसा पंडितजीने विशालकीर्तिकी नौकरी छोडकर श्रीधर प्रेस खोल दिया। इसमें किसकी वृत्तिका किसने लोप किया ? इसमें वृत्तिलोप कुछ भी नहीं है। यदि आप कहोगे कि निर्माल्य-द्रव्य उपाध्यायको देते तो उसके ऊपर उसकी आजीविका चलती थी। सो तुमने निर्माल्य-कुंडमें जला देनेसे उसकी वृत्तिलोप हुवा या नहीं ? इसका उत्तर ऐसा है कि, हवन क्रिया करनेमें जो पूजनसे बचा हुवा थोडा बहुत भी द्रव्य हवन करनेको आप फर्माते हैं तो यह द्रव्य हवन न करके उपाध्यायको देते तो उसकी आजीविकामें अथवा वृत्तिमें उतनी अधिक भरती होती थी सो तुमने हवन करनेसे थोडा बहुत तो वृत्तिलोपका पाप बांध लिया। वृत्तिलोपके पापसे आप भी बिलकुल बचे तो नहीं लेकिन इसमें वृत्तिलोप करनेमें कषायका सद्भाव देखना पडता है। यदि निर्माल्य द्रव्य ग्रहण करनेमें पाप है ऐसा माना जाय और उस पापसे छुडानेके हेतुसे उसको निर्माल्य द्रव्य ग्रहण करनेसे कोई छुडाता हो तो इसमें वृत्तिलोपका पाप बिलकुल नहीं है। जैसे भामटा लोक हमेशा चोरीसे ही अपनी आजीविका करते हैं उनको चोरी करना

छुडवा कर नौकरीमें अथवा खेतीवाडी करके आजीविका करनेमें लगा दिया तो उसमें पाप होगा या पुन्य होगा ? उसकी चोरी करके आजीविका करनेका वृत्तिलोप तो हुवा लेकिन ऐसा वृत्तिलोप करनेमें आचार्योंने पाप बताया नहीं है। कई आचार्योंने चोरी करनेवालेको चोरीसे छुडाया है और न्यायमार्गसे आजीविका करनेका उपदेश दिया है। कईने मांसाहार छुडाया है। एक धीवरकी आजीविका मत्स्य पकडकर बेचने पर थी उसको उस आजीविकासे एक मुनिने छुडाया सो क्या उन्होंने वृत्तिलोपका पाप किया ? कभी नहीं होता। यहां पर एक दृष्टांत देकर इसको स्पष्ट करेंगे।

एक गृहस्थके पास एक घोडा था। घोडेके वास्ते उसने एक नौकर रखा। घोडेको चंदी अच्छी मिलती थी। जिससे घोडेकी लीद बेचनेसे पंधरा रुपये महीना उपजते थे। नौकरने मालिकसे करार किया कि, मेरेको नौकरीके बदलेमें घोडेकी लीद दो। मै तनखा मांगता नहीं। मालिकने कबूल किया। वह नौकर उस लीदको एक गोवालको वेचता था। गोवाल वह लीद अपनी भैंसको खिलाता था। उसी भैंसका दूध यह नौकर लाकर पीता था। एक दिन नौकर बीमार हुवा। वैद्यने उसकी परीक्षा की और कह दिया कि घोडेकी लीद खानेवाली भैंसका दूध पीनेसे तेरेको यह बीमारी हुई है। वैद्यने यह हाल उसके मालिकको कह दिया। मालिकने विचारा कि घोडेकी लीद भैंसे खाती हैं। उसका दूध आदमी पीते हैं। जिससे बीमार होते हैं। सो लीद किसीको देना अच्छा नहीं उसको जलादेना ऐसा विचार कर नौकरको कहा कि तूं आगेसे लीद बेचना नहीं जला देना और तेरी नौकरीके बदलेमें तेरेको पंधरा रुपये माहवारी हम देते रहेंगे। नौकरने कबूल किया।

इस दृष्टांतका तात्पर्य इतना है कि, नौकरकी वृत्ति लीद पर थी, सो मालिकने छुडवाकर उसको पंधरा रुपये माहवारी करदी। इसमें उसका वृत्तिलोप किया या उसका कुछ भला किया।

पत्र १२में पंडितजी लिखते हैं कि, उत्तर-प्रांतमें निर्माल्य-जीवी वर्ग रहा ही नहीं। दक्षिणमें यह उत्तरकी देखा देखी अवहेलना शुरू हुई है। जिससे कि देवपूजा कर्म नियोगशून्य हो कर दुर्दशामें पहुंच जायगा, यह दीखता है।

इससे यदि निर्माल्यजीवी पूजारी वर्ग नष्ट हो जायगा तो देव पूजा कर्म बंद हो जायगा और मंदिरोंके ताले लग जांयगे ऐसा बड़ी भारी धास्ती पंडितजी बताते है। पंडितजीकी जन्म भूमि उत्तर प्रांतमें हैं, उनका विद्याध्ययन सब उत्तर प्रांतमें हुवा है उनको उत्तर-प्रांतका अच्छा अनुभव है सो उत्तर प्रांतमें निर्माल्योपजीवी पूजारी वर्ग न रहनेसे कौनसे गांवमें कौनसे मंदिरमें देवपूजा बंद हो गई और दक्षिण प्रांतसे अधिक दुर्दशा कौनसी हो गई सो पंडितजी बता सकते है।

श्री जैनबद्री और मूडविद्री तरफ पंडितजी गये थे। वहां पर बहुतसे उपाध्याय पूजारी जिनको इंद्र संज्ञा है ऐसे ही निर्माल्योपजीवी हैं। लेकिन मंदिरमें एक मूलनायक प्रतिमाका प्रक्षाल करते हैं बाकी सैकडों प्रतिमा विना प्रक्षाल रहती हैं। ऐसा पंडितजीने देखा होगा। जैनमित्र वीर संवत २४४७ चैत्र सुदी १४के अंकसे मालूम होता है कि, श्रवणबेलगुलके हरएक मंदिरमें उपाध्याय द्वारा प्रतिमाका नित्य प्रक्षाल कराया जाय ऐसा प्रस्ताव ब्र० शीतलप्रसादजी और दौर्बली शास्त्री-जीको पास करना पड़ा। श्रवणबेलगुलमें विंध्यगिरी पहाड़परकी श्री बाहुबली स्वामीकी बड़ी मूर्तिके चरणोंका रङ्ग काला पड गया है ऊपरका रङ्ग सफेद सुंदर है। चरणोंका काला रंग ऊपरके माफिक रखनेका भी इन निर्माल्योपजीवियोंसे बनता नहीं है।

दक्षिण कर्नाटक प्रांतके सभी मंदिरोंमें निर्माल्योपजीवी उपाध्याय रहते हैं उनकी रसोई मंदिरमें होती है। उनकी रोटियां रखनेका शिका मंदिरमें रहता है। उनकी गौ भैंस भी मंदिरजीमें; गोवरी भी मंदिरजीमें; उनका सभी संसार मंदिरजीमें और मंदिरजीके मालिक आप ही बने

बैठे हैं। श्री स्तवनिधीमें तो उपाध्याय लोगोंने धर्मशालाकी जगा रोक दी है। यात्रियोंको उतरनेमें भी हरकत करते हैं। भगवान्का पूजन हमारे हाथसे ही होगा अन्य श्रावकको करने नहीं देंगे ऐसा कहते हैं। ऐसे लोगोंसे मंदिरका रक्षण होगा ऐसा पंडितजी कहते हैं सो बड़ा आश्चर्य है।

यह निर्माल्योपजीवी पुजारी उपाध्याय वर्ग भारतवर्षमें फकत कर्नाटक प्रांतमें हैं। पंजाब, वायव्य प्रांत, संयुक्त प्रांत, राजपूताना, मारवाड़, गुजरात, मध्य प्रांत, बंगाल इत्यादि दिगंबरियोंकी पांच लाख वस्तीमें कहीं भी नहीं है फकत कर्नाटककी लाख डेढ लाख वस्तीमें इन लोगोंके दो चारसौ घर हैं। सो क्या फकत कर्नाटक प्रांतमें प्रक्षाल होता है और बाकीके प्रांतोंमें देवपूजा होनी बंद हो गई ऐसा पंडितजी कहेंगे? यदि तुलनात्मक दृष्टिसे देखा जाय तो दक्षिण प्रांतके मंदिरोंसे उत्तर प्रांतके मंदिरोंकी स्वच्छता विनय, पूजन, प्रक्षाल, शास्त्र स्वाध्याय, उपकरण, रथ-यात्रा इत्यादि बहुत ही बढिया नजर आयगी और ऐसा दक्षिण प्रांतके कई लोग जो उत्तर प्रांतके मंदिरोंके दर्शन करके आये हैं सो कबूल करते हैं।

पत्र ७ में पंडितजी लिखते हैं कि "निर्माल्य" शब्दका अर्थ निर्मल है। यद्यपि 'निर्मलस्य भावो नैर्मल्य' ऐसा निर्मल अर्थमें शब्द बनता है, परंतु इस विशिष्ट प्रकारके निर्मलपनेके अर्थमें निर्माल्य शब्द बन जाता है। विशिष्ट प्रकारकी निर्मलता यहा इस लिये है कि देवाधिदेवको वह द्रव्य अर्पित हो चुका है। "इस मुजब निर्माल्य शब्दके अर्थसे ही अत्यंत पवित्र ऐसा निर्माल्य द्रव्य सप्त धातुमय और विष्टायुक्त अत्यंत अपवित्र ऐसी जो मनुष्यकी जठराग्नि उसमें डालना अविनयकारक और अत्यंत घृणायुक्त समझकर उसका विनियोग पवित्र ऐसे अग्निकुंडोंमें डाल देना ही उचित मानना चाहिए। और इस ही सबबसे उन अग्निकुंडोंको निर्माल्यकूट ऐसा पवित्र नाम दिया गया है। भगवानकी मूर्ति

अथवा जिनवाणीकी पुस्तक रखना हो तो पवित्र जगहमें रखेंगे या विष्टा ग्रहमें ? क्या नियोगी पुजारी उपाध्यायकी जठराग्नि अपवित्र विष्टायुक्त नहीं है ऐसा पंडितजी कहेंगे ? वह भी तुम्हारे हमारे माफिक औदारिक शरीरवाला जिसमें अपवित्र सप्त धातु भरी हुई हैं तो फिर अत्यंत पवित्र निर्माल्य द्रव्य अत्यंत अपवित्र जगहमें रखना पंडितजीको पसंद हुवा ये बड़ा आश्चर्य है ! !

पत्र ६ में पंडितजी लिखते हैं कि " निर्माल्य ग्रहणसे किसीको विघ्न उपस्थित हो तभी वह अंतरायका कारण हो सकता है । अर्थात ही नियोगी मनुष्यके सिवाय यदि कोई दूसरा उस द्रव्यको ले तो नियोगीके लाभमें विघ्न हुवा माना जायगा; न कि, नियोगीको उसका दोष हो सकता है " यह भी जो पंडितजीने दिया है सो भी अकलंक-स्वामीके "अनपदिष्ट हेतुकत्वादास्रवा नियम इति चेन्न, स्वभावाभिव्यंजकत्वात्' इस वार्तिकका दिया है । लेकिन वार्तिकमें "नियोगी मनुष्य सिवा यदि कोई दूसरा उस द्रव्यको ले तो नियोगीके लाभमें विघ्न हुवा" इस भावार्थके शब्द कहां हैं ? । ये शब्द हैं ही नहीं । विघ्नकरणत्व हेतू बतानेके लिये ये शब्द पंडितजीने वार्तिकमें तो डाल दिये हैं । लेकिन यदि निर्माल्य द्रव्यपर भगवानका हक है । ऐसा सिद्ध हो गया तो वह द्रव्य भगवानको न पहुंचा कर दूसरा कोई भी लेजायगा तो उसने पूजनमें विघ्न किया ऐसा विघ्न करणत्व हेतु सिद्ध हो जाता है । और निर्माल्य द्रव्य भगवानका है ऐसा पंडितजीके लेखसे ही सिद्ध होता है सो देखिए ।

पत्र ४में पंडितजी लिखते हैं कि, "स्थापनाके आरंभसे विसर्जन हुए तक पूजनकी क्रिया सच्ची जाती है । यदि उस पूजा द्रव्यके साथ भोग्य भोजक संबंध देवका माना जाय तो वह संबन्ध और वह स्वामित्व विसर्जनके बादमें खतम हो जाता है" इससे विसर्जन तक तो भगवानका स्वामित्व रहा यह बात पंडितजीने कबूल की है । अब विसर्जन जो

होता है सो "पूजनके अंतमें जिन अनेक द्रव्योंसे अग्निकुंडोंमें हवन किया जाता है वे द्रव्य शांतिधारा छोडनेके कारण अंतमें अर्घ द्रव्य रह जाते हैं। ऐसा पत्र ८ में पंडितजी लिखते हैं उस शांति–धाराके बाद होता है। देखिए शांति-धाराका श्लोक–

प्रध्वस्तघातिकर्माणः केवलज्ञानभास्कराः।
कुर्वंतु जगतः शांतिं ऋषभाद्या जिनेश्वराः॥

ऐसा शांतिधाराका श्लोक कह कर शांतिधारा छोडे पीछे पुष्पांजलि देकर विसर्जन करते हैं, उसके श्लोक इस मुजब–

आहूता ये पुरादेवा लब्धभागा यथाक्रमात्।
ते जिनाभ्यर्चनं कृत्वा सर्वे यांतु यथास्थितिं॥
आव्हाननं न जानामि नैव जानामि पूजनं।
विसर्जनं न जानामि त्वं सिद्ध परमेश्वर॥
मंत्रहीनं क्रियाहीनं द्रव्यहीनं कृतं मया।
तत्सर्वं पूर्णतामेतु त्वत्प्रसादाज्जिनप्रभो॥

ऐसा विसर्जन हुये बाद मूर्तिको उठाकर जहांकी वहां रख देते हैं। और पूजन हवन समाप्त हुवा ऐसा कह कर सब चले जाते हैं,। जैसा सभाका काम संपूर्ण होने बाद सभा विसर्जन हुई ऐसा सभापति कह देते हैं और उठ कर सभा मंडपको छोड़कर चलने लगते हैं उस वखत सभी लोग उनके पीछे चले जाते हैं।

इस मुजब पूजन हवन पूर्ण हुये बाद विसर्जन होता है इतना सिद्ध हुवा, तो फिर निर्माल्य द्रव्य पर भगवान्का हक सिद्ध हो चुका उसको बीचमें कोई लेगा तो उसने देवपूजामें विघ्न किया ऐसा विघ्नकरणत्व हेतु सिद्ध हुवा। कदाचित् विघ्नकरणत्व हेतु सिद्ध नहीं भी हुवा तो भी पूर्व सूत्रमें 'इति' शब्दकी अनुवृत्ति लेकर वार्तिककारने 'द्रव्यपरित्याग' इत्यादि विघ्नकरणत्व हेतु न होनेपर भी अंतराय कर्मके आस्रवोंके कारणोंमें लिये हैं। वैसा निर्माल्य ग्रहण करनेमें विघ्नकरणत्व हेतु न होने पर भी उससे अंतराय कर्मके आस्रवोंके कारणोंमें गिना है, अत०

चोद्यते सूत्रेनुपात्तः सर्वास्त्रवप्रपंचः कथमेवगंतुं शक्यते ? इत्यत्रोच्यते—इति करणानुवृत्तेः सर्वत्रानुक्तसंग्रहः ॥ २ ॥ इति करणानुवर्तते । क्व प्रकृतः ? क्षांति शौचमिति सद्वेद्यस्येत्यतः तेनानुक्तार्थ संग्रहः सर्वत्र वेदितव्यः । प्रकारार्थो हि इति कारण इति ।

इस विषयमें पं० वल्लाप्पा निटवे इस मुजब लिखते हैं—अंतराय कर्मास्त्रवत्वाला विघ्नकारणत्व हाच जर हेतु असतां तर वार्तिककारांनीं संग्रहीत अंतरायास्त्रवांपैकी 'द्रव्या परित्याग प्राणिवधादि' अनेक आस्त्रवांना विघ्नकरणत्व नसताहि अंतरायास्त्रवत्व अभ्युपगत केलें आहे तें प्रमादाचें होईल. वरें, द्रव्या परित्यागादि कर्माचे ठायींहि विघ्नकरणत्व आहे म्हणावें तर 'विघ्नकरणं' या शब्दाने विघ्नकरणत्वा वच्छिन्नाचा संग्रह झाला असता परंतु 'अत्र चोद्यते' असें म्हणून वार्तिककारांनी केलेल्या आक्षेपाच्या समाधानांत 'इति' शब्दाची अनुवृत्ति लिहिण्याचें कारण नव्हतेः या करितां असेंच म्हटलें पाहिजे की, विघ्नकरण कर्में व आचार्यांनीं संग्रहीत दुसरीं कर्में ही दोन्हीं हि अंतराय कर्म निरूपित आस्त्रवता विशिष्ट आहेत. केवळ विघ्नकरणत्वाला आस्त्रवत्वानुमापकत्वही नाहीं व आस्त्रवलक्षणत्वहि नाहीं. तेव्हां निर्माल्यग्रहण अनिवेद्य पदार्थग्रहण स्वरूप कर्म असल्यानें अंतराय कर्मास्त्रवच होतें.

आता 'विघ्नकरणमंतरायस्य' या सुत्रात् वार्तिककारांच्या लिहिण्या प्रमाणें 'इति' शब्दाची अनुवृत्ति (क्षांतिः शौचमितिसद्वेद्यस्य या सुत्रावरून) करावयाची असल्यानें केवळ 'विघ्नकरणत्व' हा हेतु आस्त्रवत्व साधक नव्हे. तर 'विघ्नकरण इति शब्दसंग्रहीत निवेद्यानिवेद्यग्रहणादिकर्मान्यतमत्व' हा हेतुहि आस्त्रवत्व साधक आहे. व तो प्रकृतोद्देश्यभूत निर्माल्य ग्रहणात्मक कर्माचे ठायीं असल्यानें दोर्षली शास्त्रीच्या म्हणण्या प्रमाणें स्वरूपासिद्ध नांवाचा हेत्वाभास होत नाहीं. तसेंच ऊर्ध्व निर्दिष्ट हेतु हेच आस्त्रवाचें लक्षण असल्यानें निर्माल्य ग्रहणरूप कर्माचे ठायीं त्याची अव्याप्तिहि येत नाहीं.

इत्यलं विस्तरेणेति विरम्यते ॥

कल्लापा भरमाप्पा निटवे.

इस मुजब पं० कल्लापा निटवे कर्नाटक देशके होकर भी निर्माल्य द्रव्यके ग्रहणसे अंतरायकर्मके आस्रव होते हैं ऐसा शास्त्रार्थ करके सिद्ध करते हैं। निर्माल्य द्रव्य पुजारी-उपाध्यायको ग्रहण करनेसे और भक्षण करनेसे उनको दोष नहीं है ऐसा स्याद्वाद किसी भी पंडितने स्थापन नहीं किया है। फक्त पंडित बनसीधरजीकी ही यह अपूर्व नयविवक्षा है।

पत्र १२ में पंडितजी लिखते हैं कि उपाध्याय वर्गके कुछ लोग देवपूजन करनेसे घृणा करने लगे हैं और अपनी उन्नतिके लिये आनुवंशिक कर्मको छोडकर वैद्यक व्यापार आदिके व्यवसायोंमें लग रहे हैं।" इत्यादि। इसपरसे पंडितजी ऐसा चाहते हैं कि, उपाध्याय वर्गके पुत्रोंने अधिक कमाईकी विद्या पढना नहीं और अधिक कमाईके व्यवसायमें लगना नहीं-पं० गोपालदासजी कहते थे कि दक्षिणके उपाध्यायके लडके जो विना पढे देखनेमें आये हैं उनको काव्य, व्याकरण, न्याय, जैन सिद्धांत, वैद्यक, गणित इत्यादि विषय पढाओ जिससे दक्षिणका अज्ञान दूर हो कर वहां भी उत्तरके माफिक शास्त्र स्वाध्याय, शास्त्रसभा, शास्त्रचर्चा गांवगांवमें देखनेमें आ जायगी। इस उपदेशसे ही कोल्हापुर, मूडबिद्री, म्हैसुर, श्रवणबेलगुळ इत्यादि जगहमें पाठशालाएं खुली और उनमेंसे कई उपाध्याय मोरेना, बनारस इत्यादि पाठशालामें पढ कर विद्वान् निकले जिसमें वासुदेव शास्त्री, बाहुबलि शर्मा, वल्लाप्पा अनंत उपाध्याय, शांतराजय्या, कुमारय्या ये तो पढाईका और मंदिरमें शास्त्र बाचनेका काम कर रहे हैं। और श्रीपाल वैद्य, आप्पाराव वैद्य, भरमण्णा वैद्य इत्यादि कई पवित्र औषधालय चला रहे हैं। उनको पुजारीपनामें जो कमाई होती थी उससे चौगुनी कमाई हो रही है। सो पंडितजीकी दृष्टिसे समाजका बडा नुकसान हुवा होगा। लेकिन सब भारतवर्षके स्त्री पुरुषोंको जबरीन विद्या पढाना और उनका दारिद्य दूर करना उनको अज्ञानताके पशुपनेसे छुडाना यह बात आज भारतवर्षके मुखिया और जैन सभाएं पुकार पुकारके चिल्ला रही हैं सो पंडितजीके हिसाबसे सब अवनति ही है। हां, कई लोग पंडितजीके

माफक कहते देखनेमें आते हैं कि यदि इस वख्त ही हमको नौकर आदमी मिलते हैं तो फिर सब लोग लिखेपढे हो गये पीछे बड़ी मुश्कीलीसे नौकर तो मिलेगा ही नहीं और मांडे वर्तन हाथसे मांजना पडेंगे सो बडी फिकर आन पडेगी ! !

पूजन उपाध्यायके हाथसे कराना या अपने हाथसे करना इस बारेमें शास्त्राज्ञा क्या है सो पंडितजीको बताना चाहिये था। अपने हाथसे पूजन करना चाहिये सो ही सच्ची भक्ति है ऐसी शास्त्राज्ञा जगह जगह देखनेमें आती है। और उपाध्याय पुजारीके हाथसे पूजन कराया सो भाडोत्री पूजा है ऐसा श्री ऐलक पन्नालाल महाराज आदि कहते हैं। तो फिर पंडितजी उपाध्यायके हाथसे ही पूजन करानेके लिये इतना महत्व क्यों देते हैं मालुम नहीं होता।

देवपुजा यह श्रावकोंके नित्यकर्मोंमेंका एक कर्म है। यदि देवपूजा आप न करके उपाध्याय पुजारीके हाथसे कराना चाहिए ऐसा कहोगे तो 'गुरूपास्ति' यह दूजा नित्यकर्म भी दूसरे कोई नियोगीके हाथसे करना पडेगा वैसा ही तृतीय नित्यकर्म स्वाध्याय, और चौथा संयम, पांचवां तप और छट्ठा दान, ये भी अन्य आदमियोंके हाथसे ही कराने पडेंगे। वाहवा ! ये तो बहुत ही अच्छा हुवा !! सभी षट्कर्म परभारे हो चुके ! धर्म कायम रखनेका बहुत सुलभ उपाय मिल गया !!!

ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी लिखते थे कि, निर्माल्य-द्रव्यकी चर्चा ऊपर पंडित लोग कुछ लिखते नहीं सो खेदकी बात है। लेकिन अब पंडित लोग लिखने लगे यह हर्षकी बात हुई है। पं० बनसीधरजीने संस्कारकूट माने निर्माल्यकूटमें अग्नि होती है यह बात मान्य की है और उसमें पुजनसे बचे हुवे द्रव्यसे हवन करना चाहिये इतना मान्य किया। अब सिर्फ निर्माल्यद्रव्य उस निर्माल्यकूटमें डालना या उपाध्याय, पुजारी, माली, व्यास, गोठी इत्यादि मंदिरोंके नौकरोंको देकर उनके पास मंदिरकी पूजा नौकरी करालेना इनमेंसे कौनसी बात शास्त्र संमत है इतने ऊपर पंडितोंके विचार प्रसिद्ध होनेकी जरूरत है।

ता० २४-९-२१.

हिराचंद नेमचंद, सोलापुर।

होता है सो "पूजनके अंतमें जिन अनेक द्रव्योंसे अनेककुंडोंमें हवन किया जाता है वे द्रव्य शांतिधारा छोडनेके कारण अंतमें अर्घ द्रव्य रह जाते हैं। ऐसा पत्र ८ में पंडितजी लिखते हैं उस शांति-धाराके बाद होता है। देखिए शांति-धाराका श्लोक-

प्रध्वस्तघातिकर्माणः केवलज्ञानभास्कराः।
कुर्वंतु जगतः शांतिं ऋषभाद्या जिनेश्वराः॥

ऐसा शांतिधाराका श्लोक कह कर शांतिधारा छोडे पीछे पुष्पांजलि देकर विसर्जन करते हैं, उसके श्लोक इस मुजब-

आहूता ये पुरादेवा लब्धभागा यथाक्रमात्।
ते जिनाभ्यर्चनं कृत्वा सर्वे यांतु यथास्थितिं॥
आव्हाननं न जानामि नैव जानामि पूजनं।
विसर्जनं न जानामि त्वं सिद्ध परमेश्वर॥
मंत्रहीनं क्रियाहीनं द्रव्यहीनं कृतं मया।
तत्सर्वं पूर्णतामेतु त्वत्प्रसादाज्जिनप्रभो॥

ऐसा विसर्जन हुये बाद मूर्तिको उठाकर जहांकी वहां रख देते हैं। और पूजन हवन समाप्त हुवा ऐसा कह कर सब चले जाते हैं,। जैसा सभाका काम संपूर्ण होने बाद सभा विसर्जन हुई ऐसा सभापति कह देते हैं और उठ कर सभा मंडपको छोड़कर चलने लगते हैं उस बखत सभी लोग उनके पीछे चले जाते हैं।

इस मुजब पूजन हवन पूर्ण हुये बाद विसर्जन होता है इतना सिद्ध-हुवा, तो फिर निर्माल्य द्रव्य पर भगवान्का हक्क सिद्ध हो चुका उसको बीचमें कोई लेगा तो उसने देवपूजामें विघ्न किया ऐसा विघ्नकरणत्व हेतु सिद्ध हुवा। कदाचित् विघ्नकरणत्व हेतु सिद्ध नहीं भी हुवा तो भी पूर्व सूत्रमें 'इति' शब्दकी अनुवृत्ति लेकर वार्तिककारने 'द्रव्यपरित्याग' इत्यादि विघ्नकरणत्व हेतु न होनेपर भी अंतराय कर्मके आस्रवोंके कारणोंमें लिये हैं। वैसा निर्माल्य ग्रहण करनेमें विघ्नकरणत्व हेतु न होने पर भी उससे अंतराय कर्मके आस्रवोंके कारणोंमें गिना है, अत-

चोद्यते सूत्रेनुपात्तः सर्वास्रवप्रपंचः कथमेवगंतुं शक्यते ? इत्यत्रोच्यते– इति करणानुवृत्तेः सर्वत्रानुक्तसंग्रहः ॥ ३ ॥ इति करणानुवर्तते । क्व प्रकृतः ? क्षांति शौचमिति सद्वेद्यस्येत्यतः तेनानुक्तार्थ संग्रहः सर्वत्र वेदितव्यः । प्रकारार्थो हि इति कारण इति ।

इस विषयमें पं० वल्लाप्पा निटवे इस मुजब लिखते हैं–अंतराय कर्मास्रवत्वाला विघ्नकारणत्व हाच जर हेतु असतां तर वार्तिककारांनीं संग्रहीत अंतरायास्रवांपैकी ' द्रव्या परित्याग प्राणिवधादि ' अनेक आस्रवांना विघ्नकरणत्व नसताहि अंतरायास्रवत्व अभ्युपगत केलें आहे तें प्रमादाचें होईल. बरें, द्रव्या परित्यागादि कर्मांचें ठायींहि विघ्नकरणत्व आहे म्हणावें तर ' विघ्नकरणं ' या शब्दाने विघ्नकरणत्वा वच्छिन्नाचा संग्रह झाला असता परंतु ' अत्र चोद्यते ' असें म्हणून वार्तिककारांनी केलेल्या आक्षेपाच्या समाधानांत ' इति ' शब्दाची अनुवृत्ति लिहिण्याचें कारण नव्हतेः या करितां असेंच म्हटलें पाहिजे की, विघ्नकरण कर्में व आचार्यांनीं संग्रहीत दुसरीं कर्में ही दोन्हीं हि अंतराय कर्म निरूपित आस्रवता विशिष्ट आहेत. केवळ विघ्नकरणत्वाळा आस्रवत्वानुमापकत्वही नाहीं व आस्रवलक्षणत्वहि नाहीं. तेव्हां निर्माल्यग्रहण अनिवेद्य पदार्थग्रहण स्वरूप कर्म असल्यानें अंतराय कर्मास्रवच होतें.

आता 'विघ्नकरणमंतरायस्य' या सुत्रात् वार्तिककारांच्या लिहिण्या प्रमाणें 'इति' शब्दाची अनुवृत्ति (क्षांतिः शौचमितिसद्वेद्यस्य या सुत्रावरून) करावयाची असल्यानें केवळ 'विघ्नकरणत्व' हा हेतु आस्रवत्व साधक नव्हे. तर 'विघ्नकरण इति शब्दसंग्रहीत निवेद्यानिवेद्यग्रहणादिकर्मान्यतमत्व' हा हेतुहि आस्रवत्व साधक आहे. व तो प्रकृतोद्देश्यभूत निर्माल्य ग्रहणात्मक कर्माचे ठायीं असल्यानें दोषीली शास्त्रीच्या म्हणण्या प्रमाणें स्वरूपासिद्ध नांवाचा हेत्वाभास होत नाहीं. तसेंच ऊर्ध्व निर्दिष्ट हेतु हेच आस्रवाचें लक्षण असल्यानें निर्माल्य ग्रहणरूप कर्माचे ठायीं त्याची अव्याप्तिहि येत नाहीं.

इत्यलं विस्तरेणेति विरम्यते ॥

कल्लापा भरमाप्पा निटवे.

इस मुजब पं० कल्लापा निटवे कर्नाटक देशके होकर भी निर्माल्य द्रव्यके ग्रहणसे अंतरायकर्मके आस्रव होते हैं ऐसा शास्त्रार्थ करके सिद्ध करते हैं। निर्माल्य द्रव्य पुजारी-उपाध्यायको ग्रहण करनेसे और भक्षण करनेसे उनको दोष नहीं है ऐसा स्याद्वाद किसी भी पंडितने स्थापन नहीं किया है। फकत पंडित बनसीधरजीकी ही यह अपूर्व नयविवक्षा है।

पत्र १२ में पंडितजी लिखते हैं कि उपाध्याय वर्गके कुछ लोग देवपूजन करनेसे घृणा करने लगे हैं और अपनी उन्नतिके लिये आनुवंशिक कर्मको छोडकर वैद्यक व्यापार आदिके व्यवसायोंमें लग रहे हैं। " इत्यादि। इसपरसे पंडितजी ऐसा चाहते हैं कि, उपाध्याय वर्गके पुत्रोंने अधिक कमाईकी विद्या पढना नहीं और अधिक कमाईके व्यवसायमें लगना नहीं-पं० गोपालदासजी कहते थे कि दक्षिणके उपाध्यायके लड़के जो विना पढ़े देखनेमें आये हैं उनको काव्य, व्याकरण, न्याय, जैन सिद्धांत, वैद्यक, गणित इत्यादि विषय पढाओ जिससे दक्षिणका अज्ञान दूर हो कर वहां भी उत्तरके माफिक शास्त्र स्वाध्याय, शास्त्रसभा, शास्त्रचर्चा गांवगांवमें देखनेमें आ जायगी। इस उपदेशसे ही कोल्हापुर, मूड़बिद्री, म्हैसुर, श्रवणबेलगुळ इत्यादि जगहमें पाठशालाएं खुली और उनमेंसे कई उपाध्याय मोरेना, बनारस इत्यादि पाठशालामें पढ कर विद्वान् निकले जिसमें वासुदेव शास्त्री, बाहुबलि शर्मा, कल्लाप्पा अनंत उपाध्याय, शांतराजय्या, कुमारय्या ये तो पढाईका और मंदिरमें शास्त्र बाचनेका काम कर रहे हैं। और श्रीपाल वैद्य, आप्पाराव वैद्य, भरमण्णा वैद्य इत्यादि कई पवित्र औषधालय चला रहे हैं। उनको पुजारीपनामें जो कमाई होती थी उससे चौगुनी कमाई हो रही है। सो पंडितजीकी दृष्टिसे समाजका बड़ा नुकसान हुवा होगा। लेकिन सब भारतवर्षके स्त्री पुरुषोंको जबरीन विद्या पढ़ाना और उनका दारिद्य दूर करना उनको अज्ञानताके पशुपनेसे छुडाना यह बात आज भारतवर्षके मुखिया और जैन सभाएं पुकार पुकारके चिल्ला रही हैं सो पंडितजीके हिसाबसे सब अवनति ही है। हां, कई लोग पंडितजीके

माफक कहते देखनेमें आते हैं कि यदि इस वख्त ही हमको नौकर आदमी मिलते हैं तो फिर सब लोग लिखेपढे हो गये पीछे बड़ी मुश्कीलीसे नौकर तो मिलेगा ही नहीं और मांडे बर्तन हाथसे मांजना पड़ेंगे सो बड़ी फिकर आन पडेगी ! !

पूजन उपाध्यायके हाथसे कराना या अपने हाथसे करना इस बारेमें शास्त्राज्ञा क्या है सो पंडितजीको बताना चाहिये था। अपने हाथसे पूजन करना चाहिये सो ही सच्ची भक्ति है ऐसी शास्त्राज्ञा जगह जगह देखनेमें आती है। और उपाध्याय पुजारीके हाथसे पूजन कराया सो माडोत्री पूजा है ऐसा श्री ऐल्लक पन्नालाल महाराज आदि कहते हैं। तो फिर पंडितजी उपाध्यायके हाथसे ही पूजन करानेके लिये इतना महत्व क्यों देते हैं मालुम नहीं होता।

देवपूजा यह श्रावकोंके नित्यकर्मोंमेंका एक कर्म है। यदि देवपूजा आप न करके उपाध्याय पुजारीके हाथसे कराना चाहिए ऐसा कहोगे तो 'गुरूपास्ति' यह दूजा नित्यकर्म भी दूसरे कोई नियोगीके हाथसे करना पडेगा वैसा ही तृतीय नित्यकर्म स्वाध्याय, और चौथा संयम, पांचवां तप और छट्ठा दान, ये भी अन्य आदमियोंके हाथसे ही कराने पडेंगे। वाहवा ! ये तो बहुत ही अच्छा हुवा !! सभी षट्कर्म परभारे हो चुके ! धर्म कायम रखनेका बहुत सुलभ उपाय मिल गया !!!

ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी लिखते थे कि, निर्माल्य-द्रव्यकी चर्चा ऊपर पंडित लोग कुछ लिखते नहीं सो खेदकी बात है। लेकिन अब पंडित लोग लिखने लगे यह हर्षकी बात हुई है। पं० बनसीधरजीने संस्कारकुट माने निर्माल्यकुटमें अग्नि होती है यह बात मान्य की है और उसमें पूजनसे बचे हुवे द्रव्यसे हवन करना चाहिये इतना मान्य किया। अब सिर्फ निर्माल्यद्रव्य उस निर्माल्यकूटमें डालना या उपाध्याय, पुजारी, माली, व्यास, गोठी इत्यादि मंदिरोंके नौकरोंको देकर उनके पास मंदिरकी पूजा नौकरी करालेना इनमेंसे कौनसी बात शास्त्र संमत है इतने ऊपर पंडितोंके विचार प्रसिद्ध होनेकी जरूरत है।

ता० २४-९-२१. हिराचंद नेमचंद, सोलापुर।

# अग्निकुण्डांत पूजन करण्याविषयीं दुसरा आधार.

[ प्रगति आणि जिनविजय–आषाढ वद्य १ शके १८४२ ]
( ता. २ जुलई सन १९२० )

श्रीयुत संपादक ' प्रगति आणि जिनविजय ' यांस–

जयजिनेंद्र वि० वि०—खालील मजकूर येत्या अंकीं प्रसिद्ध करण्याची मेहेरबानी करणें.

तथा तीर्थगणाधीशशेषकेवलिसद्वपुः ।
संस्कारमहितार्ग्नींद्रमुकुटोत्थाग्निषु त्रिषु ॥ २०४ ॥
परमात्मपदं प्राप्तान्निजान् पितृपितामहान् ॥
उद्दिश्य भाक्तिकाः पुष्पगंधाक्षतफलादिभिः ॥ २०५ ॥
आर्षोपासक वेदोक्तमंत्रोच्चारणपूर्वकम् ॥
दानादि सत्क्रियोपेतागेहाश्रम–तपस्विनः ॥ २०६ ॥
नित्यमिष्ट्वेंद्र सामानिकादिमान्यपदोदिताः ॥
लौकांतिकाश्च भूत्वामरर्द्धिजाध्वस्तकल्मषः ॥ २०७ ॥

अर्थः—तीर्थंकर गणधर आणि शेष केवलि यांच्या उत्तम देह-संस्कारामुळें पूज्य व अग्निकुमारेंद्राच्या मुकुटापासून उत्पन्न झालेले तीन अग्नि आहेत. या अग्नींत महाभक्त व दान वगैरे उत्तम क्रिया करणारे गृहस्थ=तपस्वी ह्मणजे परमात्मपदास ( सिद्धपदास ) पोहोंचलेले जे आपले पिता पितामह त्यांना उद्देशून ऋषिप्रणीत उपासकाध्ययन नांवाच्या

वेदांत सांगितलेल्या मंत्रांचा उच्चार करून पुष्पगंधअक्षतफल इत्यादि. कानीं जी नेहमीं आहुती देणें याला दुसरा आर्ष-यज्ञ म्हणतात.

असा यज्ञ करणारे लोक इंद्र, सामानिकआदि पूज्यपदास जा- तात. तसेंच ते देवब्राह्मण-लौकांतिकदेव-होतात. आणि शेवटीं कर्म- रूपी पाप नाश करून मुक्त होतात.

( उत्तरपुराण सार्थ हिंदी पर्व ६७ पृ० ३३८ )

ता. १२ जून
सन १९२०

रावजी सखाराम दोशी
सोलापूर.



# निर्माल्य द्रव्य-चर्चा ।

[ जैनमित्र-द्वि० श्रावण वदी ६ वीर सं. २४४६ ]

( ता. ५ आगस्ट १९२० )

निर्माल्य द्रव्य ग्रहण करना पाप है ऐसा जैन शास्त्रमें कहा हुवा आपको मान्य है क्या ? ऐसा प्रश्न पं० बनसीधर उदयलालको किया था जिसका उत्तर उन्होंने दिया कि-ऐसा जैन शास्त्रमें कहा नहीं है ।

लेकिन तत्वार्थ सार अ० ४ पृ० २१५ में अंतराय कर्मके आस्रव हेतु कहते हुवे- " प्रमादाद्देवतादत्त नैवेद्य ग्रहणं तथा० " इस श्लोकका अर्थ पं० बनसीधर उदयलाल लिखते हैं कि " नैवेद्य देवको समर्पण कर देनेपर फिर वह लोभवश होकर उठालेना + + + + ये सब कार्य अंतराय कर्मके आस्रव कारण हैं । " और समर्पण शब्दपर नोट देकर आप लिखते है । ' देवताको समर्पण कर दी गई खानेकी चीजोंको प्रमादवश होकर ग्रहण करनेवाला अंतराय कर्मको बांधता है ऐसा इस ग्रंथमें लिखा । परन्तु राजवार्तिकमें अर्पित अनर्पित दोनोंको ही लेनेवाला अंतरायकर्मका भागी लिखा है । और वह भी नैवेद्यही नहीं किंतु कोई भी चीज हो । अर्पणका अर्थ पूजा है । अर्पण न की हुई-देवद्रव्य-वह समझनी चाहिये कि जो देव देवालयके उपयोगके लिये जमीन या घर, संपत्ति इकट्ठी की जाती है । " ऐसा तत्वार्थ सारके श्लोकोंका अर्थ खुद पं० बनसीधरजी उदयलालने लिखा है । और श्रीसकलकीर्ति आचार्य कृत सद्भाषितावलीमें निर्माल्यत्यजन वर्णन नामक प्रकरणमें " देवशास्त्र गुरूणांभो निर्माल्यं स्वीकरोति यः ॥ वंशच्छेदं परिप्राप्य सपश्चाद्दुर्गतिं व्रजेत् ॥ " इत्यादि पाच सात श्लोक निर्माल्य ग्रहणका पाप बतानेवाले जगनाहेर हो कर भी पंडितजी कहते हैं कि " ऐसा जैन शास्त्रमें कहा नहीं है " इसका सबब क्या ?

रावजी सखाराम दोशी, सोलापुर ।

# निर्माल्य-विनियोग चर्चा.

( जैनसिद्धान्त–आषाढमास वीर.सं. २४४७, जुलाई १९२१ )

निर्माल्यके विषयमें जो हमने एक लेख प्रकाशित किया था उस॰ पर श्रीयुत सेठ हिराचंद नेमचंद सोलापुरवालोंने कुछ प्रश्न किये हैं उनका सविस्तर उत्तर आगामी अंकमें प्रकाशित करेंगे परंतु यहांपर एक दो जरूरी बातोंपर विचार प्रकाशित करते हैं.

सेठजीने एक आक्षेप यह किया है कि–तत्वार्थसारका जो अर्थ कुछ दिन पेस्तर इन्होंने लिखा था उसमें और अबके इनके लेखमें जो उसकी एक कारिकाका अर्थ लिखा गया है उन दोनोमें परस्पर फर्क पडगया है. यह सेठजीका लिखना पक्षपात मात्र है. हमारे अर्थ लिख॰ नेमें बिलकुल फर्क नहीं पडा.

बात यह है कि तत्वार्थसारमें अंतरायके कारणोंका जहां प्रकरण है वहां अंतरायका मुख्य कारण विघ्न करना बताया है. यह लक्षण ऐसा सामान्य है कि अंतरायके चांहे जिस विशेष कारणमें विघ्न करना किसी कारणसे सिद्ध होता न हो तो वह अंतरायका कारण कभी नहीं होसकता. मूल लक्षण दिखानेवाले श्रीतत्वार्थसूत्रजीमें भी इसी गरजसे अंतरायका लक्षण विघ्न करना लिखा है. इसलिये यह सिद्ध हुआ कि इसके पेटेकी जितनी कलमें होगी वे सब विघ्न करनेवाले लक्षणको जरूर रक्खेंगी.

इस अंतरायके पेटेकी एक कलममें बताया है कि निर्माल्य ग्रह॰ णसे अंतरायकर्मका बंध होता है. इस पेटेकी कलमका ऐसा अर्थ कौन न करेगा कि यह कलम पेटेकी है इसलिये विघ्न करनेरूप अंतरायका सामान्य लक्षण इसमें भी गर्भित है. यह बात सेठजीको मालुम है कि पेटेकी कलमोंमें सिरेके खतेका नाम खोलनेकी जरूरत नही पडती तो

